है*। और नश्यमान को जड़ कहना, ऐसा यदि नियम ठहराया जाए तो इसी नियम के अनुसार विद्या भी जड़ सिद्ध हो जाएगी। इसलिये इस प्रकार अविद्या को जड़ सिद्ध करने वाले विद्या को ही जड़ सिद्ध कर बैठते हैं। तब ऐसे विद्वानों को क्या कहा जाए।। ८।।

क्यों जी, जगत् तो अत्यन्त असत् है अर्थात् कल्पित मात्र ही है, इस बात को तो सारे ही अद्वैत–वादी मानते हैं तो फिर उनको 'अविद्या है', ऐसा मानने की क्या आवश्यकता है?** अत एव निष्प्रयोजन अविद्या जड़ है, ऐसा ही आप कहोगे न? सुनिये–

**नास्त्येव यज्जगत्तस्योल्लासने किं प्रयोजनम्।**
**निष्प्रयोजनतया सा यद्यविद्या जडा भवेत् ।। ९।।**

जो जगत् है ही नहीं अर्थात् तीनों काल में जिसकी सत्ता नहीं, ऐसे जगत् को उल्लासित करने में क्या प्रयोजन? अर्थात् कुछ प्रयोजन ही नहीं है। तब उस जगत् को उल्लासित करने वाली अविद्या भी निष्प्रयोजन ही है। इसलिए अविद्या को जड़

---

* *तात्पर्य यह है कि यथार्थ तत्त्व–ज्ञान रूपिणी विद्या को अयथार्थ ज्ञान रूपिणी अविद्या के साथ तुलना करते हुए ही विद्या कहा जाता है। अर्थात् अविद्या और विद्या दोनों ही एक दूसरे की अपेक्षा से ठहराई जाती हैं। अत: इन दोनों का उदय और लय एक साथ ही मानना पड़ता है।*

** *तात्पर्य यह है कि जगत् की उपपत्ति के लिये अविद्या की कल्पना करके उसे ठहराया जाता है। वह जगत् तो वस्तुत: है ही नहीं। जो वस्तु है ही नहीं उसकी उपपत्ति के लिए ठहराई जाने वाली दूसरी वस्तु तो स्पष्ट ही व्यर्थ है और प्रयोजन हीन है।*

क्यों न कहा जाए? तात्पर्य यह है कि पहले जगत् है ऐसा मानना, तभी तो उस को उल्लासित करने वाली अविद्या भी है ऐसा मानना पड़ता है। अर्थात् जगत् के उल्लासन के उद्देश से या कारण से कहो। क्योंकि उद्देश और कारण एक ही हुआ करते हैं। तब ऐसी अविद्या अतीव निष्प्रोजन होने से अर्थात् अपके मत में भी और हमारे मत में भी जब जगत् कोई वस्तु ही नहीं तब उसका उल्लासन कैसा? और फिर उस उल्लासन के लिए अविद्या की सत्ता कैसी? अर्थात् इस प्रकार सभी बातें निष्प्रयोजन होने से अर्थात् व्यर्थ होने से वह अविद्या यदि जड़ कही जाए तो क्या हानि है?॥ १ ॥

वादी की इस शङ्का का उत्तर भी सुन लीजिए–

**तदा स्वयम्प्रकाशस्य स्वात्मनो या प्रकाशिका।**
**निष्प्रयोजनतया सा जडा विद्या न किं भवेत् ॥१०॥**

तब स्वयम्प्रकाशमान जो स्वात्मा, उसकी प्रकाशन करने वाली जो विद्या, वह भी निष्प्रयोजन होने से जड़ क्यों न हो? तात्पर्य यह कि अविद्या में निष्प्रयोजनत्व हेतु से आपने जो जड़त्व साधन किया उसी निष्प्रयोजनत्व हेतु से विद्या भी जड़ हो जाएगी अर्थात् उस विद्या को भी हम जड़ क्यों न कहें? निष्प्रयोजनता इस तरह है – अपने आपको स्वयम्प्रकाश मानना ही पड़ता है यह बात हम दूसरे प्रकरण में सिद्ध कर आए हैं। जैसे अंधेरे में बैठ कर भी हम अपने आपके प्रकाश के लिए अर्थात् जानने के लिए कि ''हम हैं या नहीं'' इस बात को सिद्ध करने के लिए किसी भी दूसरी वस्तु की आवश्यकता नहीं रखते। इसीलिये तो आत्मस्वरूप स्वयम्प्रकाश है, यह बात सिद्ध हो जाती है। तब उस स्वयम्प्रकाश आत्मस्वरूप को प्रकाशित करने की आवश्यकता क्या? अर्थात् कोई नहीं। तब विद्या निष्प्रयोजन हो गई। स्वयम्प्रकाश को भी प्रकाशित करने के लिये किसी दूसरे की सहायता की

अपेक्षा रहती है, ऐसा यदि माने, तो स्वयम्प्रकाशशब्द का अर्थ क्या होगा? अत: ऐसा मानने की आवश्यकता नहीं है। इस बात को सोदाहरण आगे कहेंगे। अस्तु। एवं च यहां इतनी बात तो सिद्ध हो ही गयी कि निष्प्रयोजनत्व हेतु से अविद्या को जड़ सिद्ध नहीं कर सकते। कारण, उसी हेतु से विद्या भी जड़ सिद्ध हो जाती है।। १०।।

इस पर आपके हृदय में जो शङ्का आएगी वह भी हम बताए देते हैं। सुनिये–

**जडप्रकाशकत्वेन जडाऽविद्या भवेद्यदि।**
**अध्यापकोऽपि मूर्खस्य मूर्ख एव भविष्यति ।। ११ ।।**

जड़ की प्रकाशिका होने से यदि अविद्या जड़ सिद्ध हो तो मूर्ख को पढ़ाने वाला भी मूर्ख ही सिद्ध होगा। तात्पर्य यह कि जगत् कल्पित होने से या अपूर्ण होने से जड़ है तो उसका जो प्रकाशक है उसको भी जड़ कहना चाहिये। ऐसा यदि नियम कर दिया जाए और फिर कहा जाए कि अविद्या, जड़ जो जगत् है उसकी प्रकाशिका है, अत: वह भी जड़ ही होनी चाहिये। वाह वा!! यह क्या ठीक है कि जड़ को प्रकाशित करने वाला जड़ होता है? यह यहां कहां से नियम आया? क्योंकि जड़ कहते ही उसको हैं जिसमें स्वातन्त्र्य शक्ति का विकास न हो या होकर उसका नाश हो चुका हो। तब यह बात कैसे कि जड़ को प्रकाशित करने वाला भी जड़ कहा जाए? यदि ऐसा ही मान लिया जाए तब तो किसी मूर्ख को पढ़ाने वाला अध्यापक भी मूर्ख ही कहलाएगा। तात्पर्य यह कि मूर्ख अर्थात् शिष्य और उसका अध्यापक अर्थात् गुरू इन दोनों में उल्टा व्यवहार हो जाएगा।

अर्थात् पढ़ाने वालों को शिष्य कहना पड़ेगा*। परन्तु ऐसा तो कोई भी मानने को तैयार नहीं। अर्थात् बड़े से बड़े विद्वान् तो इस बात को मानते ही नहीं हैं। तथा साथ–साथ मूर्ख भी नहीं स्वीकार करते कि अध्यापक को पढ़ाने के कारण शिष्य कहा जाए। इसलिए जड़ को प्रकाशित करने वाली अविद्या कदाऽपि जड़ नहीं हो सकती। दूसरी बात यह भी है कि प्रकाशन करने वाला स्वयम्प्रकाशमान ही हुआ करता है** अर्थात् कारण की सत्ता के बिना कार्य की सत्ता ही उत्पन्न नहीं होती। अत: यह बात सर्वथा असत्य है।। ११ ।।

दूसरा उदाहरण भी सहेतुक आपको दिखा कर हम समझाते हैं। देखिये–

**स्वयम्प्रकाशस्य भानोरन्धकारप्रकाशनात्।**
**जडत्वं स्याद्यदि ततोऽविद्याऽपि जडतां भजेत्।।१२।।**

स्वयं चमकने वाले सूर्य को अन्धेरे को प्रकाशित करने से यदि जड़त्व कहा जाए तब तो अविद्या जड़ हो जाएगी। तात्पर्य यह कि अन्धेरे को कौन प्रकाशित करता है? सूर्य अर्थात् अन्धेरे का प्रकाशित होना, यह सूर्य के ऊपर अवलम्बित है। साथ–साथ यह बात भी है कि सूर्य को देखने के लिये अन्धेरे की आवश्यकता नहीं। इसीलिये सूर्य स्वयम्प्रकाश सिद्ध होता है। एवं वह सूर्य

---

** जैसे जड़ को चमकाने वाली अविद्या को जड़ माना जाना चाहिए, वैसे ही शिष्य को प्रबोध देने वाले अध्यापक को भी शिष्य माना जाना चाहिए।*

*** जड़ जगत् को प्रकाशित करने वाली अविद्या स्वयं प्रकाशमान ही होती है। स्वप्रकाश होने के कारण उसे जड़ नहीं कहा जा सकता।*

अन्धेरे को भी प्रकाशित करता है। तब इसी कारण यदि उस सूर्य को जड़ ठहराया जाए तब तो अविद्या भी जड़ हो जाएगी। परन्तु सूर्य को कोई भी जड़ नहीं कहता। यद्यपि वह अन्धेरे का भी प्रकाशक है। तब फिर अविद्या को जड़ कैसे माना जाए? यदि यह कहो कि अन्धेरे को प्रकाशित करने के लिये सूर्य की कोई आवश्यकता नहीं और यह बात है भी ठीक क्योंकि सूर्य के सम्मुख जब अन्धेरा आता ही नहीं या कभी वह सूर्य को देखता ही नहीं या यों कहो कि उस अन्धेरे को अपना ही रूप दे देता है* तब यह कैसे कि अन्धेरे को प्रकाशित करने के लिये सूर्य की अपेक्षा है? हां ठीक है। यह युक्तिवाद तो बच्चों को भी मात कर देगा। क्योंकि पहली कही हुई बात को अर्थात् अपनी ही कही हुई बात को भूल कर फिर प्रश्न करना क्या ठीक है? देखिये, यदि आप यह कहोगे कि अन्धेरे के लिये सूर्य की कोई आवश्यकता नहीं तो हम पूछते हैं कि 'अन्धेरा है' यह बात कैसे ज्ञात हुई? क्योंकि सूर्य की तो आवश्यकता है ही नहीं, तो यह मानना ही पड़ेगा कि अन्धेरा स्वयं ही लोगों को दिखाई देता है अर्थात् स्वयम्प्रकाश है, तो फिर स्वयम्प्रकाश को जड़ कहना यह बात तो बहुत ही विचित्र सी है। सम्मत तो आपको भी नहीं है क्योंकि आपने ही यह कहा है और हम भी कहते हैं तथा सारे विद्वान् भी इसी बात को कहते रहते हैं कि स्वयम्प्रकाश चेतन होता है जड़ नहीं। तब यह विपरीत बात कहनी** इसके लिये लज्जा होनी चाहिये।। १२।।

---

** सूर्य अन्धेरे को भी अपना प्रकाशमय रूप दे देता है, सूर्य के सामने आते आते अन्धेरा भी प्रकाश सा बन जाता है।*

*** अन्धकार को एक ओर से जड़ के साथ तुलना करना और दूसरी ओर से उसे स्वयम्प्रकाश कहना यह दो बातें परस्पर विरूद्ध हैं।*

एक बात यह भी है कि आप विद्या को जो चेतन कह रहे हैं एवं इसके जो कारण भी बतलाते हैं वे भी विचार करने पर अत्यन्त नि:सार मालूम होते हैं। अब इस बात को दिखाएंगे सुनिये–

**प्रत्युत स्वप्रकाशस्य स्वात्मनो या प्रकाशिका।**
**विद्या भवन्मताऽत्यन्तं व्यर्था किं न जडोच्यताम्॥१३॥**

प्रत्युत स्वयं प्रकाशमान स्वात्मा को प्रकाशित करने वाली जो आपने मानी हुई विद्या, वह अत्यन्त व्यर्थ है वह क्यों न जड़ हो, कहिये? तात्पर्य यह कि चौथी कारिका में यह बात कही थी कि आत्म–प्रकाशक होने से विद्या चेतन नहीं हो सकती और पांचवी कारिका में यह बात भी बतलाई है कि वह अपूर्ण है। अब रह गई थी बात यह कि अपने आत्म–स्वरूप को जोकि आत्मस्त्ररूप सर्वदा स्वयम्प्रकाश है उसको किसी प्रकाशान्तर की आवश्यकता नहीं। इस बात को सभी जानते हैं। उसी बात को अब हम समझाएंगे कि आप से विरूद्ध यह कि 'अविद्या की किसी प्रकार की भी आवश्यकता नहीं है' ऐसा जो आपका कहना है, उससे ठीक विपरीत हम यह कह सकते हैं कि 'विद्या की कोई आवश्यकता नहीं है'। इस बात को थोड़ा सा चौथे प्रकरण की दशम कारिका में भी दिखलाया है। फिर भी उसी बात को दृढ़ बनाने के लिए हम यहां कह रहे हैं कि आत्म–स्वरूप तो स्वप्रकाश ही है, यह तो निर्विवाद है। अब उसको भी प्रकाशित करने के लिये आप जो विद्या मान रहे हैं, पहिले यह बात तो सर्वथा असङ्गत* है। और फिर भी हम यह कहते हैं कि वह विद्या

---

** आत्म स्वरूप स्वप्रकाश होता हुआ सदैव अपने ही प्रकाश से प्रकाशमान होता रहता है। उसे विद्या कैसे प्रकाशित कर सकती है। अत: विद्या उसकी प्रकाशिका है, यह बात स्वयं असङ्गत है।*

ऐसी विद्या कि जो चमकती हुई को चमकाए, क्या व्यर्थ नहीं है? यदि व्यर्थ है तो ऐसी विद्या को अर्थात् अत्यन्त व्यर्थ विद्या की सत्ता आप क्यों मान रहे हैं? अच्छा, यदि आपने मान भी ली अर्थात् वस्तुत: नहीं है* तो फिर उस विद्या को ही जड़ क्यों न कह डाला जाए? आपसे पास बतलाइये क्या उत्तर है? ।। १३ ।।

अब एक बात अन्य भी कहेंगे, थोड़ा ध्यान दे कर सोचिये तथा उत्तर दीजिये। सुनिये

**नास्ति विद्या यदि व्यर्था स्वप्रकाश प्रकाशिनी।**
**तदा भानोः प्रकाशाय दीपाऽपेक्षा भवेन्ननु।। १४।।**

यदि स्वयम्प्रकाश को प्रकाशित करने वाली विद्या व्यर्थ नहीं है या नहीं हो सकती ऐसा ही मान बैठें, तब तो सूर्य को प्रकाशित करने के लिये दीपक की आवश्यकता पड़ेगी। तात्पर्य यह कि जिस प्रकाश स्वयं प्रकाश सूर्य को प्रकाशित करने के लिये दीपक की आवश्यकता कभी भी नहीं होती और तभी तो सूर्य स्वयम्प्रकाश कहलाता है उसी प्रकार स्वयम्प्रकाश आत्म–स्वरूप को प्रकाशित करने के लिये विद्या की आवश्यकता कैसे होगी और ऐसी अनावश्क विद्या को भी उसकी आवश्यकता है? ऐसा कहना कहां तक युक्ति–युक्त होगा? तात्पर्य यह है कि इस प्रकार कहने वाले कभी भी प्रामाणिक नहीं कहे जा सकते क्योंकि यह बात

---

** आत्मा स्वयं प्रकाशमान है। उसके प्रकाशन के लिए विद्या की सत्ता को मान लेना ही असङ्गत है। फिर यदि आप उसे मान ही लेते हैं तो निष्प्रयोजन होने के कारण वह व्यर्थ ही मानी गई विद्या तो जड़ ही सिद्ध हो जाएगी।*

सर्वथा विरूद्ध है। कारण, आपके इस कथन से विद्या ही जड़ सिद्ध होती है। अस्तु ।। १४।।

यदि यह कहें कि हम अविद्या को दूसरी प्रकार से जड़ सिद्ध करेंगे। इस पर हम यह कहते हैं कि तुम्हारे हृदय की बात हम समझ चुके हैं। सुनिये, उस बात को हम ही बतलाए देते हैं–

**अविद्याऽभावरूपा चेज्जगदुत्पादिका कथम्।**
**यद्यस्त्यभावतो भावोत्पत्तिरङ्गीकृता न किम्।। १५।।**

यदि अविद्या को अभाव–रूप ही मान लिया जाए अर्थात् विद्या की अभाव–स्वरूपिणी ही अविद्या है, अविद्या कोई वस्तु–सत् नहीं, तब हम यह पूछते हैं कि फिर वह अविद्या जगत् को उत्पन्न करने वाली कैसे हुई? तथा यदि ऐसी भी बात है तब तो अभाव से भाव की उत्पत्ति आपने मान ली न, कि नहीं?*।। १५।।

**भवद्भिरास्तिकैरेवं मतं चेदास्तिका अहो।**
**सन्तु धन्या भवन्तोऽपि बौद्धराद्धान्तपोषकाः।। १६।।**

आस्तिक कहलाने वाले आपने इस तरह यदि मान लिया तब तो बड़े आश्चर्य की बात है कि बौद्धों के सिद्धान्त को सुदृढ़ बनाने वाले आप लोग भी धन्य आस्तिक हैं या धन्य कहलाओ। तात्पर्य यह कि जगत् है किंवा नहीं, इसके उत्तर में आप अन्त में यही कहेंगे कि है ही नहीं। पश्चात् कोई पुरूष यह जब पूछता है

---

** अभाव से भाव की उत्पत्ति को मानते हुए आप बौद्धवाद पर उतर आए।*

कि यदि जगत् है नहीं तो प्रतीत क्यों होता है? तो आप झट यह कह बैठते हैं कि यह भ्रम है। अर्थात् कल्पित—मात्र इसकी प्रतीति है। इस पर प्रश्न करने वाला पूछता है कि यह भ्रम क्यों हुआ? अर्थात् इसका कारण क्या है। तो शीघ्र आप यह उत्तर देते हैं कि इसका कारण अविद्या है। ठीक बात है, अब हम इस पर पूछते हैं कि अविद्या क्या है? तो उस पर आपका कहना है कि वह अभाव—रूप है अर्थात् विद्या की अभाव रूप है, तात्पर्य यह कि वह सत् नहीं। तब हम पूछते हैं कि जो वस्तु है ही नहीं वह दूसरी वस्तु को उत्पन्न किस प्रकार करेगी? क्योंकि वस्तु ही वस्तु को उत्पन्न कर सकती है। यदि ऐसा न माना जाए तो आकाश के फूल की मालाएं बनेंगी, ससे के सींग के धनुष होंगे तथा बांझ के लड़के अध्यापकी करेंगे। पर क्या ऐसा कहीं देखा भी जाता है या कहीं सुना भी जाता है? अर्थात् पण्डित लोग इस बात का उत्तर यही देंगे कि नहीं ऐसा कभी देखा, सुना नहीं जाता। हां, यहां शङ्का हो सकती है कि जब आकाश—पुष्प, शश—शृङ्ग या वन्ध्या—पुत्र देखे सुने नहीं जाते तो इनकी चर्चा ही शास्त्रों में क्यों की जाती है? अथ च इन शब्दों में समास कैसे हुआ? हाँ, ठीक है। यह बात तो हमारे मत को हानि नहीं पहुंचाती प्रत्युत आपके ही गले पड़ती है। क्योंकि हमारे मत में तो यह सब वस्तुएं सत् ही हैं। क्योंकि यदि सत् न हों तो उनकी प्रतीति ही न होगी। प्रतीति चाहे "है" रूप से हो अथवा "नहीं" रूप से हो, है प्रतीति ही क्योंकि अभाव—ज्ञान में प्रतियोगि—ज्ञान की कारणता होती है*। हां एक बात और भी है, चाहे किसी की

---

** जिस वस्तु का अभाव हो वह वस्तु उस अभाव की प्रतियोगि वस्तु कहलाती है। किसी भी वस्तु के अभाव का ज्ञान तब तक नहीं हो सकता जब तक उस प्रतियोगिरूप वस्तु का ज्ञान न हो। अतः वन्ध्या पुत्र आदि के अभाव के ज्ञान के भीतर उनके भाव का ज्ञान भी अवश्य होता ही है।*

काल्पनिक प्रतीति हो या पारमार्थिक, प्रतीति तो दोनों ही हैं, इस बात को दूसरे प्रकरण में हम कह चुके हैं। परन्तु आपके पास इसका क्या उत्तर है कि जो वस्तु है ही नहीं वह किसी दूसरे वस्तु को उत्पन्न कर सके? अच्छा, यदि ऐसा ही मान लिया जाए कि अभाव–रूप अविद्या जगत् को उत्पन्न करती है, तब हम यह कहते हैं कि फिर आपने अभाव से भाव की उत्पत्ति मान ही तो ली न। क्यों, यह बात ठीक है कि आपने अभाव से भाव की उत्पत्ति मान ली? बड़े आश्चर्य की बात है कि ऐसा मानते हुए भी आप आस्तिक बने बैठे हैं। क्योंकि बौद्धों के सिद्धान्त में एवं आपके सिद्धान्त में क्या अन्तर रहा? कारण, बौद्ध भी अभाव से भाव की उत्पत्ति मानते हैं, ऐसा सुना जाता है। तब उन्हीं के अर्थात् बौद्धों के सिद्धान्तों के पोषक आप लोग भी अपने आपको आस्तिक मानते हुए धन्य कहलाएं। वाह !! कैसा आश्चर्य है।। १६।।

हां जी! हम यह नहीं कहते कि अभाव से भाव को उत्पत्ति होती है। किन्तु अविद्या शब्द में जो ''अ'' है, इसका अर्थ हम दूसरा ही करेंगे। तब यह आपत्ति या अनुपपत्ति अनायास ही दूर हो जाती है। हां समझ गये, क्या यही कहोगे न, सुनिये हम ही बताए देते हैं–

**विपरीतज्ञानरूपाऽविद्या नाऽभावरूपिणी।**
**इति चेज्जडता तस्याः सुतरां नैव सिद्ध्यति।। १७।।**

विपरीत ज्ञान जिसका स्वरूप है, ऐसी अविद्या अभाव–रूपिणी नहीं, ऐसा यदि माल लें तब तो अविद्या की जड़ता कथमपि सिद्ध नहीं हो सकती। तात्पर्य यह कि अविद्या अर्थात् विपरीत–ज्ञान तथा विद्या अर्थात् सीधा ज्ञान अर्थात् आत्म–स्वरूप

को आत्म–स्वरूप से देखना, इसका नाम विद्या है एवं आत्मस्वरूप को जगद्रूप से देखना, इसका नाम अविद्या है। एवं च विपरीत ज्ञान का अर्थ यह नहीं होता कि वह है ही नहीं अर्थात् उसका सर्वथा अभाव है। तब यह कैसे कह सकते हैं कि अभाव से भाव की उत्पत्ति मानी? यदि आप ऐसा कहेंगे तब तो आ गये, आ गये आप हमारे सिद्धान्त पर। हमारी बात अब आपको शीघ्र ही अवगत हो जाएगी। देखिये, आपने अविद्या को विपरीत ज्ञान मान लिया तब आप उस विपरीत ज्ञान को अर्थात् अविद्या को जड़ कैसे सिद्ध कर सकेंगे*? उक्त युक्ति से कथमपि तथा कदाऽपि केवल अविद्या को जड़ सिद्ध करना सम्भव नहीं हो सकता।। १७।।

पूर्वोक्त बात को हम सिद्धान्त रूप से थोड़ा सा फिर समझा देते हैं। सुनिये–

**परीता विपरीता वा विद्या विद्यातया तु सत्।**
**वैपरीत्यं सौपरीत्यं कल्पितं केवले सति।। १८।।**

सीधी हो या टेढ़ी, विद्या–रूप से तो सत् ही है। टेढ़ापन या सीधापन केवल सत् के आधार पर कल्पित होता है। तात्पर्य यह कि सीधा ज्ञान कहो या टेढ़ा ज्ञान, हैं तो दोनों ज्ञान ही। तात्पर्य यह, ज्ञान की दृष्टि से देखा जाए अर्थात् विद्या की दृष्टि से देखा जाए तो यह मानना ही पड़ेगा कि वह विद्या ही

---

** ज्ञान चेतन होता है। अत: विपरीत ज्ञान भी ज्ञान ही होता हुआ चेतन ही सिद्ध होगा।*

हैं*। अर्थात टेढ़ापन तथा सीधापन, ये दोनों कल्पित् किये जाते हैं। और उन कल्पनाओं का आधार कोई वस्तु–सत् है। तथा वह केवल अर्थात् मयूराण्डरसन्यास से पूर्ण समरस है**। अर्थात् उस सत् वस्तु में आपेक्षिक 'नहीं' और 'है' इन दोनों के समरस आधार में विद्या एवं अविद्या इन दोनों का बीज है। तात्पर्य यह कि कल्पित होने वाली दोनों विद्या तथा अविद्या किसी दृष्टि से जड़ एवं किसी दृष्टि से चेतन सिद्ध हो जाती हैं। तथा उसका मूल आधार कुछ है। समझने के लिये उसको महाविद्या या महामाया या पूर्ण–स्वातन्त्र्य या पूर्ण–चैतन्य कह सकते हैं। कारण, यह आत्म–विलास–रूप है अस्तु।।१८।।

यहां अन्य भी एक प्रकार का समाधान लोग किया करते हैं जिससे विद्या को चेतन अथ च अविद्या को जड़ सिद्ध करना चाहते हैं, लीजिये हम उसका भी उत्तर दिये देते हैं। सुनिये–

**जीवस्य स्वात्मविज्ञानसाहाय्यकरणादसौ।**
**चेतना कीर्त्यते विद्या इति चेत् स्थूलदृग्भवान्।।१९।।**

जीव को अपने आत्मस्वरूप के अनुभव करने में सहायता करने के कारण यह प्रत्यक्ष दिखाई देने वाली अर्थात् प्रसिद्ध विद्या चेतन कहने के योग्य होती है। यदि ऐसा ही मान लिया जाए तो हमारा कहना यह है कि आपकी दृष्टि मोटी है।

---

** तात्पर्य यह है कि अविद्या भी ज्ञान रूप होती हुई विद्या ही है। विपरीतता उसमें कल्पित है। कल्पित को हटाकर शेष वह शुद्ध ज्ञान रूप ही रह जाती है।*

*** वह मूलभूत समरस तत्त्व ही अपने विलास के द्वारा कल्पना करता हुआ एक ओर से विद्या के रूप में और दूसरी ओर से अविद्या के रूप में प्रकट होता रहता है।*

तात्पर्य यह कि कोई लोग एक युक्ति–वाद ऐसा भी लड़ाया करते हैं कि विद्या को चेतन कहना ठीक है, कारण, यह विद्या जीव को "मैं कौन हूँ" अर्थात् 'मेरा स्वरूप क्या है तथा कैसा है?' इस बात का अनुभव करने के लिये सहायता पहुंचाती है। इसलिये विद्या को चेतन कहना चाहिये। आपका यह कहना सुनकर हमें यही कहना पड़ता है कि आपकी दृष्टि मोटी है सूक्ष्म नहीं। तात्पर्य, स्थूल दृष्टि से किया हुआ निर्णय मान्य नहीं हुआ करता॥ १९॥

देखिये हम आपको फिर समझाते हैं, सावधान होकर सुनिये–

**जीवता कुत आयाताऽविद्यया वाऽथ विद्यया।**
**अविद्यया चेत् जीवत्वोल्लासिनी चेतना न किम्॥ २०॥**

जीवता कहां से आई, अविद्या से, कि विद्या से? यदि अविद्या से कहो तो जीवत्व को उल्लासित करने वाली अर्थात् अविद्या चेतन न होगी क्या? तात्पर्य यह कि पहले आपके कहने पर हम यह पूछते हैं कि जीव को आत्म–स्वरूप का बोध कराने के लिये सहायता करने वाली प्रकट विद्या चेतन कहने के योग्य है तथा इसीलिये चेतन कही भी जाती है तो पहला प्रश्न यह है कि जीव–भाव किस से आया, अविद्या से कि विद्या से? साथ–साथ यह भी प्रश्न हो सकता है कि जीव–भाव किसको प्राप्त हुआ? तो पहले प्रश्न का उत्तर आप यही तो देंगे कि जीव–भाव अविद्या से आया विद्या से नहीं। कारण, अविद्या अर्थात् विपरीत–ज्ञान अर्थात् अपने आपको जीव–रूप से देखना तथा विद्या अर्थात् सीधा

ज्ञान अर्थात् अपने आपको निजी रूप से देखना। दूसरे प्रश्न का उत्तर आप यही देंगे न कि जीव–भाव अपने आप ही अर्थात् आत्मस्वरूप ने ही प्राप्त किया तो हम यह कहते हैं कि उसने अर्थात् आत्म–स्वरूप ने जीव–भाव किसके सहारे प्राप्त किया? इस पर आप उत्तर यही तो देंगे कि अविद्या के सहारे। तब हम कहते हैं कि वह अविद्या, जो कि जीव–भाव के उल्लासन करने में सहायता पहुंचाती है, क्या वह चेतन नहीं कही जाएगी? अर्थात् चेतन कहना ही पड़ेगा*। तब फिर यह क्या कि विद्या को चेतन कहा जाता है। विद्या को चेतन कहने मात्र से अविद्या को जड़ कहना सिद्ध नहीं होता। प्रत्युत जब जीव और आत्म–स्वरूप भिन्न हैं ही नहीं तब उस स्वरूप को सहायता पहुंचाने वाली एक शक्ति को चेतन कहना तथा दूसरी को जड़ कहना यह कहां का न्याय है? अस्तु। यहां तक के विवेचन से यह सिद्ध हो गया कि एक को केवल जड़ मानना तथा दूसरे को केवल चेतन मानना एवं दोनों की कल्पितता स्वीकार करना, यह सर्वथा उन्मत प्रलाप–मात्र ही है **। अत: विद्या और अविद्या चेतन भी हैं तथा जड़ भी हैं ऐसा सिद्ध होता है। तात्पर्य यह कि कल्पित–मात्र जड़ भी हैं और चेतन भी।। २० ।।

अब हमारे मत में दोष क्यों नहीं आता तथा वह मत क्या

---

** जीवभाव की सृष्टि का मुख्य कारण बनी हुई और आत्मा के भीतर उस सृष्टि के सामर्थ्य को ठहराती हुई अविद्या को अवश्य ही चेतन मानना पड़ेगा क्योंकि सृष्टि का कारण जड़ नहीं होता है।*

*** कल्पित होने के कारण दोनों जड़ हैं और ज्ञान रूप होने के कारण दोनों ही चेतन भी हैं। जड़ जगत् भी तो आत्मरूप होता हुआ चेतन भी है, फिर अविद्या के चेतन होने में सन्देह ही नहीं।*

है। इस बात का विवेचन करते हुए धीरे—धीरे प्रकरण—समाप्ति की ओर बढेंगे। सुनिये—

**अस्मन्मते त्वविद्या वा विद्या वा नास्ति तत्त्वतः।**
**महाविद्या स्वात्मरूपा समुल्लसति सर्वतः ॥ २१॥**

हमारे मत में तो अविद्या या विद्या वस्तुतः नहीं है, अतः हम यह कहते हैं कि अपने आप स्वरूप—भूत सर्वत्र तथा सर्व—प्रकार महाविद्या ही चमक रही है*॥ २१ ॥

अधिक क्या कहें यह सिद्धान्त है, सुनिए—

**कल्पकः कल्पना क्लृप्तं स्वात्मोल्लासैकमात्रकम्।**
**सच्चिदानन्दस्वरूपं ततोऽन्यन्नास्ति किञ्चन ॥ २२॥**

कल्पक, कल्पना तथा क्लृप्त अपने आत्म—स्वरूप का एकमात्र उल्लास है। तथा यह सब सच्चिदानन्द—स्वरूप है। इससे अन्य कुछ भी नहीं है। तात्पर्य, हमारे मत में कोई भी दोष आ नहीं सकता परन्तु यह भी नहीं कि दोष के न आने से अपूर्णता रह जाती है, कारण, यहां यदि दोष आएगा भी, तो भी गुण—रूप ही हो जाता है। सूर्य यदि रात में ही उग जाए तो क्या फिर वह दिन नहीं हो जाएगी? हां, हमारे मत में विद्या और अविद्या इनकी वस्तुतः सत्ता नहीं है। तात्पर्य यह कि कल्पित की वस्तु—सत्ता नहीं

---

** एक मात्र महाविद्या ही वस्तुतः है। वही महामाया होती हुई अपने आप के ही भीतर विद्या और अविद्या को अपनी ही कल्पना के द्वारा प्रकट करती रहती है। तो वस्तुतः विद्या और अविद्या दोनों महाविद्या ही हैं। अतः इस सिद्धान्त में कोई दोष नहीं आता है।*

मानी जाती। अत एव उसको कल्पित कहते हैं। सम्पर्णू कल्पनाओं की एक –मात्र समरस आधार–स्वरूप महाविद्या आत्म–स्वरूपिणी सभी ओर से तथा सभी प्रकार से भली भांति अर्थात् अनिर्वचनीयरूप से चमक रही है। वस्तु–सत् पदार्थ को कल्पित द्वैत मान कर समझाने के लिये उस वस्तु को विद्या और अविद्या के रूप में कल्पना से ही ठहरा कर इनके एक–मात्र समरस आधार–स्वरूप को महाविद्या कह दिया है। अन्यथा मौन ही श्रेयस्कर होगा। इस बात को मङ्गलाचरण में ही कह दिया है। पर इससे यह नहीं कि उसका वर्णन कुछ भी न हो सके। तात्पर्य केवल इतना ही है कि पूर्ण–रूप से स्वरूप–निर्णय वाणी के विषय में आ नहीं सकता। इसलिये हम यह कह रहे हैं कि कल्पक अर्थात् कल्पना करने वाला, कल्पना अर्थात् कल्पक का व्यापार तथा क्लृप्त अर्थात् जिसकी कल्पना की गई, ये तीनों भाव अपने आत्म–स्वरूप के एक–मात्र उल्लास–स्वरूप हैं अर्थात् यह त्रिपुटी वस्तु–सत् नहीं। केवल कल्पित की जाती है। इसीलिये इस त्रिपुटी–स्वरूप अनन्त–कोटि ब्रह्माण्ड को सच्चिदानन्द–स्वरूप कहते हैं। कारण, इसका कन्द अर्थात् इसका पूर्ण–सम–रस कारण परिपूर्ण स्वातन्त्र्यभूत मूल आत्म–स्वरूप है। उससे अतिरिक्त दूसरी वस्तु कोई भी नहीं। अर्थात् आत्म–स्वरूप से अतिरिक्त की कभी भी शङ्का ही नहीं होती, कारण, जो वस्तु कभी होती ही नहीं उसकी शङ्का या समाधान नहीं हुआ करते। शङ्का–समाधान तो सद्–वस्तु के लिये ही हुआ करते हैं। सद्–वस्तु कल्पित हो अथवा अकल्पित, शङ्का समाधान उसी के लिये आएगा। इससे यह न समझना कि आत्मस्वरूप के महामाया स्वरूप से अवस्थितता में शङ्का–समाधान नहीं होता इसलिये उसको असत् कहना। इस बात को पहली कारिका के निरूपण में हम सिद्ध कर चुके हैं। तथा द्वितीय प्रकरण में भी सिद्ध कर दिया गया है कि कुछ कहते न बनने पर भी आत्म–स्वरूप की अखण्ड–सत्ता अक्षुण्ण बनी ही रहती है।। २२।।

अब महाविद्या–प्रकरण का उपसंहार करते हुए एक बार पुनः उसके अर्थात् महाविद्या के स्वरूप का सिद्धान्त कह देते हैं। सावधान होकर सुनिये–

**सदसद्वर्जिता सैषा सदसद्व्यवहारभूः।**
**विश्वोत्तीर्णा विश्वमयी स्वात्मरूपा विराजते ॥२३॥**

सत् और असत् इनसे वर्जित, वह यह सत् और असत् इन व्यवहारों की एक–मात्र अधिष्ठान, विश्व से उत्तीर्ण तथा विश्व–स्वरूपिणी, इसीलिये अपने आप–रूप यह महाविद्या विराज रही है। तात्पर्य यह कि व्यवहार में अर्थात् वह व्यवहार जाग्रत्क हो, स्वाप्न हो अथवा सौषुप्त हो, तात्पर्य यह कि सत् तथा असत् ये जो आपेक्षिक परस्पर–विरोधी अत एव परस्पराऽवलम्बित तथा परमार्थतः अवस्तु–भूत कल्पनाएं होती हैं, अथवा न होती हैं, उन सम्पूर्ण कल्पनाओं से वर्जित, अर्थात् अस्पृष्ट अथवा पूर्वोक्त कल्पनाओं को आत्माऽतिरिक्त–स्वरूप के समान भासित करने वाली*। यहां इस बात का ध्यान अवश्य रखना चाहिये कि व्यवहार की सत्ता सुषुप्ति पर्यन्त किसी न किसी रूप से अवश्य ही रहती है। जाग्रद्–व्यवहार में पदार्थों का अनुसन्धान थोड़ा बहुत प्रायः सभी को होता है। तथा वहां क्रिया–शक्ति की विकसितता विशेष होती है, वहां तमोगुण का भी उल्लास विशेष रहता है। अत एव उसको स्थूल व्यवहार कह सकते हैं। वहां की दृश्य सत्ता को व्यावहारिक सत्ता कहते हैं। वैसे तो इस जाग्रत्–अवस्था के पदार्थों में अर्थात् व्यावहारिकतया

---

** कल्पनाएं आत्मस्वरूप ही होती है, परन्तु कल्पना करने वाला उन्हें अपने से भिन्न रूप में स्वयं अपने स्वातन्त्र्य से ठहराता है। अतः विद्या और अविद्या को महामाया स्वयमेव अपने से भिन्नरूप में ठहरा कर प्रकट करती रहती है।*

प्रतीयमान पदार्थों में भी प्रातिभासिक अर्थात् स्वप्न तथा उससे सूक्ष्म अर्थात् अप्रतीयमान पदार्थ–सत्ता, अर्थात् सौषुप्त–पदार्थ–सत्ता, यह भी रहती ही है। फिर भी, व्यावहारिक–पदार्थ–सत्ता प्रधान–रूप से प्रकाशमान होने के कारण, जाग्रदवस्था के पदार्थों की सत्ता को व्यावहारिक कहते हैं। इसी प्रकार स्वाप्न–पदार्थ–सत्ता को रजोगुण विशेष होने से अर्थात् ज्ञान–शक्ति का कुछ विकास प्रकट होने से उस स्वाप्न–सत्ता को व्यवहार–सत्ता की अपेक्षया सूक्ष्म होने से अर्थात् व्यवहार–सत्ता की कारण होने से उसको प्रातिभासिक कहते हैं। परन्तु ठीक देखा जाए तो यह भी व्यावहारिक सत्ता ही है। परन्तु जाग्रत् की अपेक्षया सूक्ष्म होने से तथा जाग्रत् की कारण होने से भी इसको स्वप्न कहते हैं। स्वप्न में प्रतीत पदार्थ–सत्ता का अनुसन्धान पूर्णरूप से किसी साधन–सम्पन्न पुरुष के बिना किसी अन्य साधारण जन को नहीं होती। यद्यपि साधारण पुरुषों को भी कुछ कुछ हो जाता है। तो भी पूर्णरूप से न होने के कारण ही व्यावहारिक पुरुष इसको प्रातिभासिक कहा करते हैं। ज्ञान–शक्ति का विकास जिन पुरुषों में अधिक हुआ होता है उनको स्वाप्न सृष्टि का भी अनुसन्धान भली प्रकार होता है। ज्ञानशक्ति तथा क्रियाशक्ति का ही विकास जिनमें है तथा इच्छा–शक्ति का विकास नहीं है, उन पुरुषों को सौषुप्त व्यवहार, जो जाग्रत् एवं स्वप्न का कारण हुआ करता है, उसका अर्थात् सौषुप्त–व्यवहार का अनुसन्धान नहीं होता। उसके लिये इच्छा–शक्ति का बहुत अधिक विकास चाहिये। वह व्यवहार अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण प्रतीत

नहीं होता। वह अवस्था अर्थात् सुषुप्ति–अवस्था सत्त्व–प्रधान है। तथा उस अवस्था में भी अनुसन्धान करने वालों को सूक्ष्म व्यवहार का अनुसन्धान हो जाता है*। एवं ऐसे पुरुषों को योगि–विशेष कहते हैं। इन तीनों व्यवहारों का या तीनों अवस्थाओं का एक–रस महाकारण आधार तूरीया जो कि विशुद्ध सत्त्वरूप है, वहां व्यवहार का अर्थात् सम्पूर्ण जाग्रत्क, स्वाप्न तथा सौषुप्त व्यवहार का बीज महाविद्या रूप ही होता है। तथा वहां इनका कथमपि भेद–भाव नहीं होता। अथ च इसी तुरीया की पूर्णता को तुरीयाऽतीता कहते हैं। इसलिये हमने 'सदसद्वर्जिता' ऐसा कहा** साधारण लोगों को अर्थात् कार्यरूप से अवस्थित अखिल सृष्टि को, परोक्ष होने से 'सा' ऐसा कहा। परन्तु कारणाऽवस्था में अवस्थित वही आत्म–रूप से अपरोक्ष होने के कारण 'एषा' कहा। इन्हीं बातों को दृढ़ बनाने के लिये आगे भी थोड़ा सा विवेचन कर देते हैं। सुनिये, सत् तथा असत् अर्थात् आपेक्षिक 'है' और 'नहीं' से वर्जित, ऐसी होने पर भी सत्–असत् व्यवहार की समरस अधिष्ठान है। अर्थात् जाग्रत्क, स्वाप्न ये दोनों पदार्थ 'हैं', ऐसे प्रतीत होते हैं, इसीलिये उनको सद्–व्यवहार कहते हैं। सौषुप्त पदार्थों का अनुसन्धान साधारण लोगों को न होने से वे उस व्यवहार को असत् कहते हैं। अत एव सौषुप्त व्यवहार को

---

** तात्पर्य यह है कि जाग्रत् की तरह स्वप्न में और सुषुति में भी व्यवहार होता है। अत: इन तीनों ही दशाओं में ठहरे हुए पदार्थों की सत्ता वस्तुत: व्यावहारिक ही होती है। परन्तु फिर भी जन साधारण को उस व्यवहार का स्फुट ज्ञान न होने के कारण स्वप्न सम्बन्धी पदार्थों की सत्ता प्राति–भासिक और सौषुप्त सत्ता को कारण सत्ता कह कर एक मात्र जाग्रत् अवस्था की सत्ता को ही व्यावहारिक सत्ता कहा जाता है। ऐसी शास्त्र प्रक्रिया है।*

*** वह सत्ता और असत्ता की आधारभूत समरस महासत्ता होती है।*

असद्व्यवहार कहते हैं। सम्पूर्ण व्यवहारों की समरस अधिष्ठानस्वरूप तुरीया है। तुरीया में कुछ भी नहीं होता। तात्पर्य केवल महाविद्यास्वरूप ही रहता है अर्थात् यहां तुरीया अर्थात्, तुरीयातीत भी समझना। इसीलिये विश्व अर्थात् सुषुप्तिपर्यन्त से उत्तीर्ण अर्थात् अतीत। परन्तु यह पूर्ण स्वतन्त्र होने से, अर्थात् सच्चिदानन्दकन्द होने से, तथा आत्म–विलास–रूप होने से, यह विश्वमयी अर्थात् सुषुप्ति, स्वप्न एवं जाग्रदूप–प्रचुर भी है*। कारण, यह सम्पूर्ण मिलकर एक अद्वितीय समरस अखण्ड अनिर्वचनीय होने पर भी पूर्ण होने के कारण निर्वचनीय**, ऐसी महाविद्या विराजित अर्थात् विचित्र–रूप से, विशेष–रूप से, विगत–रूप से, विवर्त्त–रूप से, या विकास–रूप से, अथवा सम्पूर्ण विलास–रूप[x] से शोभित हो रही है।[+] अर्थात् चिद्रूप है।। २३।।

---

** वह महाविद्या समस्त व्यवहार का कारण और आधार है, परन्तु समस्त व्यवहार से अतीत भी है। अत: उसे विश्व से उत्तीर्ण भी कहा गया है और विश्वमयी भी कहा गया है।*

*** वह मन और वाणी से अगोचर होने के कारण अनिर्वचनीय है। परन्तु समस्त व्यवहार का आधार और कारण होने के कारण उसका निर्वचन अर्थात् स्वरूप प्रतिपादन किया भी जा सकता है। इसी से तो शास्त्र कहे जाते हैं।*

*[x] ये सभी प्रकार के अर्थ विराजते पद के होते हैं। यहां 'वि' इन अनेकों अर्थों को द्योतित करता है।*

*[+] विराजते :– विचित्रतया राजते, विशेषतया विशेषरूपतया वा राजते, विश्वमयतया अभिव्यक्तौ, विश्वोत्तीर्णतयातु विगतरूपतया राजते, संसारस्य तद्विवर्त्तत्वात् संसारात्मकतया विवर्त्तरूपतया वा राजते, विश्वस्य तद्विकासात्मकत्वाद् वा विकासरूपतया राजते, सर्वस्य बन्धमोक्षवैचित्र्यस्य सृष्टिसंहारादेश्च तद्विलासात्मकतया विलास–रूपतया राजते इत्येते सर्वेऽर्था: विराजतेपदस्य ''वि'' इत्यनेन उपसर्गेण राजृधातो: द्योत्यन्ते।*

यद्यपि जो कुछ कहने योग्य अर्थात् अत्यन्त आवश्यक था उसका निरूपण कर दिया गया, पुनरपि सम्पूर्ण प्रकरण का सारांश पुनः एक बार कह दिया जाता है। सुनिये—

**शिवाऽऽकाराऽपारा भवजलधिसारा गुरुवरा**
**कृपापारावारा भजदमृतधाराधरवरा ॥**
**उमाकारोङ्कारा निजसहजसौन्दर्यरमणी**
**महाविद्या सेयं जयति परमानन्दरमणी ॥ २४॥**

वह यह अर्थात् परोक्ष तथा अपरोक्ष महाविद्या जो कि शिवाऽऽकारा है तथा जिसका कोई पार नहीं है, संसार रूपी समुद्र में श्रेष्ठ है अथवा शिवरूपी समुद्र की रत्न—भूत या शिव* की आत्मस्वरूप है। इसीलिये गुरु—श्रेष्ठ—रूपिणी है अथवा अज्ञान नाशिनी है, कृपा की समुद्र है, भक्तों के लिये अमृत की वृष्टि करने वाली मेघ—श्रेष्ठ है। जिसको श्रुतियों में, उपनिषदों में, तथा अन्याऽन्य तन्त्र—ग्रन्थों में तथा पुराणों में 'उमा' ऐसा कहा है। अर्थात् उमा का आकार धारण करती है। जो नित्य ॐकार है अर्थात् प्रणव है। अपने स्वाभाविक सौन्दर्य में रममाण रहती है। तथा जो परशिव परमेश्वर को परिपूर्ण आनन्द देने वाली तथा उपासकों को भी परमेश्वर के आनन्द को देने वाली सकल तत्त्व—स्वरूपिणी परिपूर्ण महाविद्या है। वह सर्वोत्कर्ष से है। अर्थात् उसका ही जय जयकार है।। १४।।

**महाविद्यासुस्वरूपं महाविद्यास्वरूपिणा।**
**निरूपितं महाविद्याऽऽनन्दोल्लासा केवलम्।।२५।।**

---

** भव शब्द का अर्थ संसार भी होता है और शिव भी।*

महाविद्या का सुन्दर स्वरूप, महाविद्या–स्वरूपी से केवल महाविद्या के आनन्द के उल्लास के लिये निरूपित किया गया। तात्पर्य यह कि महाविद्या के स्वरूप का भली भांति जिनको ज्ञान करना हो वे महाविद्या के स्वरूपभूत, कारण, महाविद्या का स्वरूप महाविद्या के सिवा कौन जान सकता है? अत: जो कोई उसके अर्थात् आत्मस्वरूप महाविद्या के अनुग्रह से स्वरूप को जान ले तो फिर वह महाविद्या–स्वरूप ही तो होगा। अत: यह कहा कि महाविद्या–स्वरूपी ने ही इसका निरूपण किया है*। तथा वह भी केवल अपने आत्म–विलासस्वरूप महाविद्या के आनन्दोल्लास के लिये निरूपित किया गया। तात्पर्य यह कि महाविद्या का स्वरूप निरूपण करने वाला तथा महाविद्या का स्वरूप और उसका प्रयोजन, यह सब एक अद्वितीय केवल महाविद्या ही है। इसीलिये इसको पढ़ने वाले भी महाविद्या स्वरूप ही हैं। तब यह एक अलौकिक ही चमत्कार है तथा इसी को आत्मविलास कहते हैं।।२५।।

**इति श्री–महामहिम–आचार्य–श्रीमदमृतवाग्भवसमुल्लासिते**
**स्वोपज्ञ'सुन्दरी' इत्याख्यराष्ट्रभाषाव्याख्यासमुद्भासिते**
**आत्मविलासे महाविद्‍यास्वरूपनिरूपणं**
**नाम चतुर्थं प्रकरणम्।**

---

** तात्पर्य यह है कि शास्त्रकार ने पहले महाविद्या के स्वरूप का साक्षात्कार प्राप्त किया। उससे वह मानो कि महाविद्या स्वरूप ही स्वयं बन गया। तब उसने अपने आनन्द के लिए महाविद्या के तत्त्व का यह निरूपण किया। अत: यह निरूपण सर्वथा यथार्थ और ग्राह्य है।*

॥ श्रीः ॥

# पञ्चमं प्रकरणम्

— :०: —

## नैर्मल्यनिरूपणम्।

पूर्व प्रकरण में विद्या तथा अविद्या इनकी कल्पित सत्ता को मान कर जडाऽजडता का निरूपण करते हुए वस्तु–सत् उनका स्वरूप महाविद्या का निरूपण कर दिया गया है। प्रसङ्ग से यह भी कह दिया कि महाविद्या, पूर्णस्वातन्त्र्य, पूर्णचैतन्य यह सब एक ही है। एवं इसका अनेक रूपों से प्रकाशित होना, यही आत्मविलास है। साथ–साथ यह भी कह दिया गया कि सम्पूर्ण जागतिक जडाऽजड–विभाग–व्यवहार का एक मात्र समरस अधिष्ठान महाविद्या है। इसी प्रसङ्ग से यहां एक और शङ्का होती है कि यह सम्पूर्ण व्यवहार पाप–पुण्यमय है। अत एव कोई सुखी तो कोई दुःखी दीख पड़ता है। तथा इसीलिये पण्डित लोग किसी को बद्ध तो किसी को मुमुक्षु, किसी को साधक तो किसी को सिद्ध ठहराते रहते हैं। इसका कारण क्या, एवं इसका उद्देश क्या है? यदि परमात्म–स्वरूप सर्वदा एकरस ही है तो फिर ये बन्ध, मोक्ष, पाप, पुण्य, कहां से आये एवं कैसे आये तथा कौन बद्ध हुआ? यह शङ्का होती है।

यद्यपि इन प्रश्नों का उत्तर पहले तीन प्रकरणों में सूक्ष्म–दृष्टि से देखने वाले बुद्धिमानों को मिल जाएगा फिर भी सर्वसाधारण लोगों को सम्यक् इन बातों का उत्तर मिलना उन प्रकरणों में कठिन सा ही जान पड़ेगा। अत: उन्हीं पाप–पुण्यों के तथा उनके उत्पादक कर्मों के विषय में सिद्धान्त सुसङ्गत कौन सा है, यह इस प्रकरण में कहा जाएगा। साथ–साथ यह भी कह दिया जाएगा कि वस्तुत: निर्मलता क्या है? अब प्रकरण–प्रारम्भ मङ्गलाचरण तथा सम्पूर्ण प्रकरण का बीजभूत सिद्धान्त दिखलाया जाता है। सुनिये–

**सम्पूर्णमलनैर्मूल्यशासनोल्लासनोदित:।***
**मलाऽस्पृष्टो विजयते परम: परमेश्वर: ॥ १ ॥**

सम्पूर्ण मलों का निर्मूलन करने वाले शास्त्रों के प्रकाशन से उगा हुआ ज्ञात होता है अथवा सम्पूर्ण मलों के निर्मूलन–स्वरूप विधि–विधानों के प्रकाश का प्रेरक, अथवा सम्पूर्ण धर्माऽधर्मों के निर्मूलन करने वाले शास्त्रों का प्रकाश स्वरूप वर्णित है। वह परम कल्याणस्वरूप सम्पूर्ण–शक्ति–स्वरूप परशिव परमात्मा मलों से अत्यन्त अस्पृष्ट विशेष रूप से या विचित्र रूप से, तात्पर्य यह कि सर्वोत्कर्ष से उत्कृष्ट हो रहा है अर्थात् सर्वथा तथा सर्वत्र उसकी विजय है। तात्पर्य यह कि सम्पूर्ण मलों का अर्थात् मलों के जितने

---

** सम्पूर्णानां–सर्वेषां मलानां नैर्मूल्यकरणचणं यच्छासनं–शास्त्रजातं तस्योल्लासनेन–प्रकाशनेन उदित:–प्रकटित: परमेश्वर:, अथवा समस्तमलनिर्मूलकं यच्छासनं विधिविधानरूपं, तस्य उल्लासस्य नोदिता–प्रेरयिता, अथवा सर्वेषां धर्माधर्मरूपाणां मलानां नैर्मूल्यकरणस्य सम्बन्धि यच्छासनं–शास्त्रजातं तस्योल्लासनं प्रकाशनं, तदेव उदित:–कथितो विद्वद्भिरिति शेष:। शास्त्रप्रकाशनकर्ता सन् शास्त्रप्रकाशनमेवासौ तै: कथित:।*

भी प्रकार हो सकते हैं, उतने सम्पूर्ण मलों का जैसे कि साधारण तौर पर मल के तीन भेद होते हैं*। पुनः ये तीन ही अन्याऽन्य कल्पित तारतम्य से अनन्त प्रकार के हो जाते हैं। साधारण तौर से हम उन तीनों को आरोह–क्रम से स्थूल, सूक्ष्म एवं कारण ये नाम देते हैं। इनमें स्थूल–मल को अन्य लोग 'कार्म', सूक्ष्म को 'मायीय' तथा कारण को 'आणव' कहा करते हैं। इस बात का विवेचन हम आगे करेंगे। यहां पर इतना ही समझ रखिये कि यह मल आत्मस्वरूप ही होने पर भी कल्पित अनात्म–भाव मान कर उसको मल कहने का व्यवहार सा पड़ गया है। सम्पूर्ण मलों का पूर्णरूप से निर्मूलन करने वाले अर्थात् इन मलों के निर्वाण करने का उपाय जिनमें बतलाया गया है ऐसे शास्त्रों के चमकाने से, जो उगा हुआ सा जान पड़ता है। तात्पर्य यह कि उदय अस्तङ्गत का हुआ करता है, परन्तु जिस का कभी अस्त हुआ ही नहीं, उसका उदय कैसा? इसलिये ऐसा कहा कि उगा हुआ सा ज्ञात होता है। तात्पर्य यह कि मल–स्वरूप पुण्य तथा पाप इन दोनों के निर्मूलन अर्थात् पूर्ण रूप से मिटाने का उपाय जिन में बतलाया गया है, ऐसे शास्त्रों का प्रकाशन भी जिसने किया अर्थात् उसी परमात्मा ने पुण्य–पापों की कल्पना भी की है तथा उनको

---

** मल अज्ञान को अर्थात् अपने विषय में अपूर्ण या अतएव उल्टे ज्ञान को कहते हैं। आत्मा परिपूर्ण हैं। परन्तु जीव अपने आपको अपूर्ण समझता है। यह उसका आणव–मल है। आत्मा एक है और अभिन्न है। परन्तु जीव अपने आपको भेद दृष्टि से देखता और तदनुसार ही समझता है। यह भेद दृष्टि उसका मायीयमल है। जीव के शरीर से इन्द्रियों से और मन से जो कर्म किए जाते हैं उनके विषय में उसे यह अभिमान भी रहता है कि ये कर्म मैं करता हूँ और उन कर्मों का संस्कार भी उसे रहता है। यह कर्मों के प्रति कर्तृत्व का संकुचित अभिमान और उनका संस्कार कार्ममल होता है। जन्म–मरण का साक्षात् कारण यह कार्ममल ही होता है।*

निर्मूलन करने वाले शास्त्रों का प्रकाशन भी किया, इससे ज्ञात होता है मानो उसका अस्त हो गया था सो अब उदय हो गया, मेघाऽऽच्छन्न सूर्य को मेघों के हट जाने पर जैसे हम कहते हैं कि ओ हो!! अब सूर्य प्रकाशित हुआ परन्तु वास्तव में देखा जाए तो सूर्य पहले भी वैसा ही प्रकाशित था जैसा कि अब है, बीच में मेघों की कल्पना के कारण अनुदित सा जान पड़ता है। अथवा जैसे पृथिवी के घूमने के कारण जिस ओर पृथिवी तथा सूर्य का साम्मुख्य होता है उस ओर सूर्य उदित हुआ ऐसा कहा जाता है, परन्तु ठीक देखा जाए तो सूर्य का उदय कुछ नया नहीं हुआ वह पहले से ही उदित था। इसी प्रकार आत्मस्वरूप उत्पन्न हुआ सा ज्ञात होता है। इसका कारण उसके अपने आपको मलों की कल्पना तथा उनके निर्मूलन की कल्पना ही हुआ करती है। अथवा यों भी कह सकते हैं कि सम्पूर्ण मलों के मिटाने वाले विधि–विधानों के उल्लासन का जो प्रेरक है। तात्पर्य यह कि मलों का निर्मूलन जैसे किया जाता है उन विधि–विधानों के प्रकाश का भी जो प्रेरक है अर्थात् पाप–पुण्यादि के सम्पादक तथा विध्वंसक जो कर्म, अकर्म एवं विकर्म, उन सबों के प्रकाश का भी जो प्रेरक है, अर्थात् इन सबों का जो एक कारण है अथवा यों कहिये कि सम्पूर्ण मलों के अर्थात् धर्माऽधर्मादि समस्त स्थूल सूक्ष्म कारणों के उदय एवं अस्त अर्थात् सम्पादन तथा विध्वंसन बतलाने वाले शास्त्रों में प्रकाशरूप से वर्णित है, तात्पर्य यह कि सम्पूर्ण शास्त्रों में तात्पर्य–रूप से यह कहा गया है कि समस्त कर्मकाण्ड का, वह कर्मकाण्ड चाहे सूक्ष्म हो या स्थूल, उन सबों का तथा उनके फलों का जिन शास्त्रों में वर्णन है, उन सम्पूर्ण शास्त्रों में इस सच्चिदानन्द के प्रकाश का ही वर्णन है। इसलिये भी जो स्वत: सिद्ध है, ऐसा परम कल्याण–स्वरूप सम्पूर्ण प्रकार के ऊंचे से ऊंचे ऐश्वर्यों से सम्पन्न वह परमेश्वर सच्चिदानन्दकन्द शम्भु, जो कि किसी भी मल से तथा कभी भी स्पृष्ट नहीं होता, तात्पर्य यह कि कल्पित वस्तु की वस्तु–सत्ता न होने से स्पर्श

असम्भव ही है। जैसे शश—श्रृङ्गादिक कल्पित होने मात्र से ही अर्थात् उनकी अपनी स्वतन्त्र सत्ता न होने से उनका स्पर्शादिक व्यावहारिक जगत् में किसी प्रकार हो नहीं सकता। वैसे ही वस्तु—सत् परमात्म—स्वरूप से कल्पित मलों का स्पर्श हो नहीं सकता। ऐसे परशिव परमात्मा का विचित्र रूप से अर्थात् जिसका कोई विशेष लक्षण नहीं हो सकता उसका जय जयकार है। अर्थात् उसी की सर्वत्र विजय है।। १।।

पहली कारिका में यह कहा गया कि परमेश्वर मलों से अर्थात् धर्माऽधर्मादि तथा तज्जनक स्थूल कर्म तथा धर्माऽधर्मादि जनक स्थूल—कर्मों के भी जनक, जो सूक्ष्म कर्म उन सभी मलों से जो कभी भी स्पृष्ट नहीं होता, उस प्रभु की विजय है। वहां अब यह प्रश्न होता है कि जब उन मलों का स्पर्श नहीं होता, तो वे मल आए कहां से, तथा क्यों आये? अर्थात् उन मलों की उत्पत्ति क्यों की गई, एवं उन मलों से लाभ अथवा हानि क्या है, तथा वह कौन हैं? अर्थात् मल किस वस्तु से बनते हैं? इन सभी प्रश्नों के उत्तर इस प्रकरण में दिये जाएंगे। यद्यपि ऐसी घोषणा इसी प्रकरण के प्रथम कारिका के अवतरण में कर दी गई है तथाऽपि स्पष्ट प्रतिपत्त्यर्थ यहां कहा है। अब पहले हम इस बात को कहेंगे कि मलों से नित्य—मुक्त ही, यदि परमेश्वर है तब बद्ध के समान अथवा बद्ध ही जो कोई देखने में आ रहा है, वह कौन है? सुनिये—

**स्वात्मकल्पितमालिन्यमलिनो जीवतां भजन्।**
**मुक्तोऽपि बद्ध इव सन् संसारित्वं प्रपद्यते।। २।।**

अपने आप कल्पित की गई मलिनता से मलिन जीव—भाव को पाता हुआ मुक्त भी बद्ध के समान हो कर संसारिता को पाता है। तात्पर्य यह कि वस्तुतः देखा जाए तो आत्माऽतिरिक्त वस्तु के

अत्यन्ताऽभाव होने से अर्थात् अनुभवी पुरुषों ने सम्पूर्ण श्रुति–स्मृत्यादि ग्रन्थ तथा परम प्रमाण स्वाऽनुभव के द्वारा यह जान लिया है अर्थात् निश्चित कर दिया है कि आत्मस्वरूपाऽतिरिक्त वस्तु की शङ्का ही नहीं हो सकती, तो पुन: उसका होना या न होना इसका सम्भव ही नहीं। जिसका होना या न होना प्रतीत होता है एवं जिस की चर्चा की जाती है, वह वस्तु भास–मात्र ही क्यों न हो फिर भी वह आत्मवस्तु ही है। इस कारण मल भी आत्म–स्वरूप ही है। परन्तु जैसा घड़ा या शराव वस्तुत: मिट्टी होने पर भी अपने व्यावहारिक आनन्द के लिये उसको मिट्टी न कह कर घड़ा, शराव आदि आदि नामों से या रूपों से ही बोध करते हैं, एवं कराते भी हैं। तात्पर्य यह कि व्यवहार में सद्–वस्तु को अर्थात् अप्रकटभाव या कारण रूप का कहिये, छिपाना ही पड़ता है। असत् वस्तुओं से ही अर्थात् प्रकट भाव से ही या कार्यरूप से ही कहिये, काम लिया जाता है। इसका कारण एक यह भी है कि यदि व्यवहार में भी वस्तु–सत्ता को प्रकट कर दिया जाए तो व्यवहार ही मिट जाएगा। जैसे कुण्डलों को संदूक में रख कर कोई बेचने वाला ग्राहक को यदि यह न कहेगा कि मेरे पास कुण्डल हैं तो कुण्डलाऽऽकार सोने को खरीदने वाले क्या समझेंगे या क्योंकर खरीदेंगे? फिर उस बेचने वाले के हाथ पैसे भी क्योंकर लगेंगे? क्योंकि विक्रेता ने तो ग्राहक के पूछने पर भी यह कहना कि मेरे पास सोना है, कुण्डल तो कहना ही नहीं, पर ग्राहक को तो कुण्डल चाहिये, अत: ऐसी स्थिति में जगत्–व्यवहार चलता नहीं। अस्तु। तात्पर्य यह कि व्यवहार सम्पूर्ण अनेकता पर निर्भर है। तथा इस अनेकता का मूल–कारण मल है। तथा वह मूल कारण भी व्यवहार से पृथक् नहीं एवं आत्मस्वरूप से भी पृथक् नहीं, ऐसा होने पर भी अपने आप आत्मदेव ने जब एक नई कल्पना मल–रूप से की, तब उसी कल्पित मालिन्य से मलिन होता है, तथा जैसे सोने की आत्मभूत शक्ति कुण्डल का रूप धारण कर लेने पर ग्राहक की दृष्टि में या

अत्यन्ताऽभाव होने से अर्थात् अनुभवी पुरुषों ने सम्पूर्ण श्रुति–स्मृत्यादि ग्रन्थ तथा परम प्रमाण स्वाऽनुभव के द्वारा यह जान लिया है अर्थात् निश्चित कर दिया है कि आत्मस्वरूपाऽतिरिक्त वस्तु की शङ्का ही नहीं हो सकती, तो पुन: उसका होना या न होना इसका सम्भव ही नहीं। जिसका होना या न होना प्रतीत होता है एवं जिस की चर्चा की जाती है, वह वस्तु भास–मात्र ही क्यों न हो फिर भी वह आत्मवस्तु ही है। इस कारण मल भी आत्म–स्वरूप ही है। परन्तु जैसा घड़ा या शराव वस्तुत: मिट्टी होने पर भी अपने व्यावहारिक आनन्द के लिये उसको मिट्टी न कह कर घड़ा, शराव आदि आदि नामों से या रूपों से ही बोध करते हैं, एवं कराते भी हैं। तात्पर्य यह कि व्यवहार में सद्–वस्तु को अर्थात् अप्रकटभाव या कारण रूप का कहिये, छिपाना ही पड़ता है। असत् वस्तुओं से ही अर्थात् प्रकट भाव से ही या कार्यरूप से ही कहिये, काम लिया जाता है। इसका कारण एक यह भी है कि यदि व्यवहार में भी वस्तु–सत्ता को प्रकट कर दिया जाए तो व्यवहार ही मिट जाएगा। जैसे कुण्डलों को संदूक में रख कर कोई बेचने वाला ग्राहक को यदि यह न कहेगा कि मेरे पास कुण्डल हैं तो कुण्डलाऽऽकार सोने को खरीदने वाले क्या समझेंगे या क्योंकर खरीदेंगे? फिर उस बेचने वाले के हाथ पैसे भी क्योंकर लगेंगे? क्योंकि विक्रेता ने तो ग्राहक के पूछने पर भी यह कहना कि मेरे पास सोना है, कुण्डल तो कहना ही नहीं, पर ग्राहक को तो कुण्डल चाहिये, अत: ऐसी स्थिति में जगत्–व्यवहार चलता नहीं। अस्तु। तात्पर्य यह कि व्यवहार सम्पूर्ण अनेकता पर निर्भर है। तथा इस अनेकता का मूल–कारण मल है। तथा वह मूल कारण भी व्यवहार से पृथक् नहीं एवं आत्मस्वरूप से भी पृथक् नहीं, ऐसा होने पर भी अपने आप आत्मदेव ने जब एक नई कल्पना मल–रूप से की, तब उसी कल्पित मालिन्य से मलिन होता है, तथा जैसे सोने की आत्मभूत शक्ति कुण्डल का रूप धारण कर लेने पर ग्राहक की दृष्टि में या

पहनने वालों की दृष्टि में वह कुण्डल दिखाई देती है, अथ च सोना उसको नहीं कहा जाता, तथाऽपि सुवर्णत्व उसका नष्ट नहीं होता। किन्तु उसका विशेष उपयोग नहीं किया जाता है। ऐसे ही जब आत्मस्वरूप मलिनता की कल्पना अपने आप पर कल्पित कर लेता है तब यह मलिन हो जाता है, अर्थात् व्यवहार में यह अन्तः शुद्ध होने पर भी मलिन माना जाता है। अत एव पुनः इस मलिन को ही जीव कहने की रीति सी हो जाती है। जीव के अर्थ यहां मनुष्य या चींटी नहीं है, किन्तु शिव से लेकर पृथिवी–पर्यन्त छत्तीसों तत्त्व एवं उनके अन्तर्भूत समस्त विकार समझना। अनन्तर ऐसे जीव–भाव को पाता हुआ यह प्रभु परमेश्वर उस स्थिति में भी मुक्त होने पर भी बद्ध के समान दिखाई देता है। अर्थात् अपने आपको बद्ध–रूप से दिखाता है तथा देखता भी स्वयं ही है, इस बात को नहीं भूलना चाहिये। अनन्तर स्वतः सिद्ध मुक्त भी यह बद्ध के समान होता हुआ संसारी बनता है। तात्पर्य यह कि जैसे मिट्टी घड़ा होने पर या शराव होने पर, अधिक क्या, जितने भी रूप मिट्टी के हो सकते हैं उतने समस्त रूपों को मिट्टी अपने आप पर दिखाती हुई भी कोई हानि नहीं उठाती तथा उस व्यावहारिक आनन्द को, जिसमें कि आपेक्षिक सुख, अथ च दुःख ये दोनों भी अन्तर्भूत हो जाते हैं, उठाती है। कारण, स्वयं परमानन्द स्वरूप है। बस ऐसे ही इस परमेश्वर की भी बात समझो कि स्वयमेव अपने ही आनन्द की छलकन से मलिनता अर्थात् बद्ध भाव या जीवभाव कहो, बात एक ही है या संसारी कह लो, हो जाता है। तात्पर्य कि यह स्वयं प्रभु है, अर्थात् पूर्ण स्वतन्त्र है। यह अपनी कल्पना से अपने आप में सब कुछ होता हुआ भी न होने के समान या कुछ भी न होता हुआ होते हुए के समान है ॥ २॥

इसी बात को अब थोड़ा विस्तृत रूप से समझाएंगे। सुनिये–

**संसारित्वं प्रपन्नोऽयं मलानां तारतम्यतः।**
**शिवादिक्षितिपर्यन्तसोपानैरवरोहति ॥ ३॥**

संसारिता को प्राप्त हुआ होता यह मलों के तारतम्य से शिव से लेकर पृथिवी–पर्यन्त सीढ़ियों से उतर आता है। तात्पर्य यह कि जब यह सर्वदा प्रकट रहने वाला भी अपने आपको संसारी–रूप से प्रसिद्ध जानता है या करता है अर्थात् संसारी–भाव की शरण हो जाता है, तब फिर इसको सारा काम–काज अर्थात् अनन्त–कोटि विश्व का व्यवहार करने के लिये नीचे से ऊपर तथा ऊपर से नीचे आना पड़ता है। यहां विचित्र बात तो यह है कि ऊपर से नीचे आने के लिये सीढ़ियाँ भी यह स्वयं ही बन जाता है। यह बात सम्यक् समझ में आने के लिये आपको हम एक उदाहरण देते हैं–समझिये कि एक मन्दिर सोने का बनाया जिसका ऊपर वाली शिखर की चोटी से लेकर उस मन्दिर की नींव तक सारा ही सोने का है। एवं उसमें ऊपर से नीचे आने के लिए सीढ़ियां भी सोने की ही हैं। सोने के सिवा अन्य कुछ भी नहीं है। अब सोने का ही पुतला यदि ऊपर से नीचे आए उतरते हुए तो क्या हम यह नहीं कह सकते कि सोना ही अपने आत्म–स्वरूप सीढ़ियाँ से उतर रहा है, बस ऐसे ही यहां भी समझ लीजिये। गुरुशुश्रूषा से आत्मस्वरूप की वास्तवता को अनुभूत कर लेने से यह बात प्रकट हो जाएगी। पश्चात् यह ज्ञात हो जाएगा कि सम्पूर्ण तत्त्व अर्थात् पदार्थ जो कि एक–एक की अपेक्षया चेतन एवं जड़ हैं, वे परस्पर ऊंचनीच भाव से सीढ़ियों के समान समझे जाते हैं। वे सब परमेश्वर–स्वरूप ही हैं। उनसे उतरने वाला भी वही है। अब यह देखना है कि साधारण तौर पर समझने के लिये कैसे विभाग हो सकते हैं, अर्थात् इन सीढ़ियों को व्यवहार में क्या कहते हैं, अथ च ये सीढ़ियां कितनी हैं, तथा इनमें अन्तर क्या है? ठीक है, सुनिये–अन्तर इनमें यह है कि जिसमें

स्थूल मल अर्थात् मल की स्थूलता अधिक हो अर्थात् विकसित हो, वह निचली सीढ़ी तथा जिसमें मल का विकास न्यून हो अर्थात् वस्तुत्व की अर्थात् आत्मस्वरूप की सत्ता विशेष प्रकट हो वह ऊपर वाली सीढ़ी, यही मलों का तारतम्य है। तथा ये सीढ़ियां किसी ने सात, किसी ने सोलह, तो किसी ने पच्चीस, छब्बीस, एवं किसी ने इकत्तीस मानी है*। हमने सिद्धसम्प्रदायाऽनुसार छत्तीस मानी हैं। बात सारी एक ही है। इसमें न्यून या अधिक मानने से, या न मानने से कोई हानि नहीं। कारण, वस्तु–सत् एक ही है। अस्तु।

वे छत्तीस तत्व या सीढ़ियां अवरोह–क्रम से ये हैं, सुनिये–

१ शिव, २ शक्ति, ३ सदाशिव, ४ ईश्वर, ५ शुद्धविद्या, ६ माया, ७ काल, ८ कला, ९ नियति, १० राग, ११ विद्या, १२ पुरुष, १३ प्रकृति, १४ महत्, १५ अहङ्कार १६ बुद्धि, १७ शब्द तन्मात्र, १८ स्पर्श तन्मात्र, १९ रूप तन्मात्र, २० रस तन्मात्र, २१ गन्ध तन्मात्र, २२ श्रोत्र, २३ त्वक्, २४ चक्षु, २५ रसना, २६ घ्राण, २७ वाणी, २८ पाणि, २९ पाद, ३० पायु, ३१ उपस्थ, ३२ आकाश, ३३ वायु, ३४ तेज, ३५ जल, ३६ पृथिवी। इनमें आरोह क्रम से पृथिवी से माया पर्यन्त आत्मतत्व, शुद्ध विद्या से सदाशिव पर्यन्त विद्यातत्त्व, शक्ति तथा शिव ये दोनों मिल कर शिव–

---

** वैशेषिक शास्त्र में सात पदार्थ, न्यायशास्त्र में सोलह पदार्थ, सांख्यशास्त्र में पच्चीस तत्व, योगशास्त्र में छब्बीस तत्त्व, वेदान्तशास्त्र में इक्कीस तत्त्व और शैव शास्त्र में छत्तीस तत्त्व माने गए हैं।*

तत्त्व,* तथा समरस सम्पूर्ण तुरीय तत्व कहलाता है। इस विषय में अधिक नहीं कहा जाएगा। कारण, सिद्धसम्प्रदाय का रहस्य गुरुमुख से ही जानना चाहिये। इस प्रकार ये छत्तीस तत्त्व ही छत्तीस सीढ़ियां है। इन सभों में समरस रहने वाली आत्म–विलास–स्वरूप पूर्ण–स्वातन्त्र्य–शक्ति, जिसमें कि ये सारे तत्त्व कल्पित होते हैं, वह स्वयं सैंतीसवां कहो या न कहो पर समरस, मुक्त होने पर भी इन कल्पनाओं से बद्ध होने से अपने आप ही उतर आता है। उतरने पर भी इसका अपना लाभ ही होता है, हानि नहीं। अस्तु।। ३।।

यहां यह शङ्का होती है कि जब हम देखते हैं कि संसारी सुख भी तथा दु:ख भी दोनों को ही भोगते हैं, अत एव वे कभी सुखी तो कभी दु:खी होते हैं। साथ साथ एक यह भी बात है कि जैसे कोई पुरुष स्वयं अकेला होते हुए भी तथा स्वतन्त्र होते हुए भी अपनी ही इच्छा से विवाह आदि करके पुत्रादि प्रपोत्र पर्यन्त, यदि कोई बहुत दीर्घ–आयु हो तो उनके भी लड़कों तक अपना परिवार स्वयं ही उत्पन्न करके तथा धनादि सङ्ग्रह करता हुआ पूरा संसारी बनकर फिर फंस जाता है, अनन्तर उसमें से

---

** माया तक के सभी तत्त्व जीव के साधन बनकर उसे घेरे रखते हैं। अत: इन्हें आत्मतत्व कहते हैं। शुद्ध विद्या से लेकर सदाशिव तक भेदाभेदमयी दृष्टि सर्वत्र बनी रहती है। उस भेद के भीतर भी रहने वाली अभेदमयी दृष्टि को विद्या कहते हैं। अत: इन तत्त्वों के इस वर्ग को ही विद्या तत्त्व कहा जाता है। ऊपर के दो तत्त्वों में सर्वथा अभेद ही प्रकाशित होता है, अत: उन्हें शिव तत्त्व कहा जाता है। इन तीनों तत्त्व–वर्गों के उदय और लय जिसके भीतर होते रहते हैं वह समस्त तत्त्वों का सामरस्य रूपी समान आधार या समान स्वरूप तुरीय तत्त्व कहलाता है। उसी को परमशिव, परमेश्वर, परब्रह्म, परमात्मा, पूर्ण भगवान् आदि नामों से कहा जाता है।*

